पुनः । दोहा ।

प्रगटरूप संसारमैं, नव रस नाटक होइ ।
नवरस गर्भित ग्यानमय, विरला जानै कोइ॥१३२॥

अर्थ—संसारमें प्रसिद्ध है कि नाटक नव रस सहित होता है, पर ज्ञानमें नव ही रस गर्भित हैं, इस बातको कोई विरला ही ज्ञानी जानता है।

भावार्थ—नव रसोंमें सबका नायक शान्त रस है, और शान्त रस ज्ञानमें है ॥ १३२ ॥

नव रसोंके नाम । कवित्त ।

प्रथम सिंगार वीर दूजौ रस,
तीजौ रस करुना सुखदायक ।
हास्य चतुर्थ रुद्र रस पंचम,
छट्ठम रस बीभच्छ विभायक ॥
सप्तम भय अट्ठम रस अद्भुत,
नवमो शांत रसनिकौ नायक ।
ए नव रस एई नव नाटक,
जो जहं मगन सोइ तिहि लायक ॥ १३३ ॥

अर्थ—पहला श्रृंगार, दूसरा वीर रस, तीसरा सुखदायक करुणा रस, चौथा हास्य, पाँचवाँ रौद्र रस, छट्ठा घिनावना वीभत्स रस, सातवाँ भयानक, आठवँ अद्भुत और नवमा सब रसोंका सरताज शान्त रस है। ये नव रस हैं और यही नाटक-

अभाव ( व्यय ) और देव पर्यायका सद्भाव ( उत्पाद ) होता है, परन्तु जीव न उपजा है न मरा है, यह उसका ध्रुव धर्म है, बस ! इसीका नाम उत्पाद व्यय ध्रौव्य है ।

**सो चेव जादि मरणं जादि ण णट्ठो ण चेव उप्पण्णो ।**
**उप्पण्णो य विणट्ठो देवो मणुसुत्ति पज्जाओ ॥१८॥**

पंचास्तिकाय पृ० ३८

अर्थ—वह ही जीव उपजता है, जो कि मरण भावको प्राप्त होता है, स्वभावसे वह जीव न विनशा है और न निश्चयसे उपजा है, सदा एकरूप है तब कौन उपजा और विनशा है ? पर्याय ही उपजी और पर्याय ही विनशी है, जैसे कि देव पर्याय उत्पन्न हुई है, मनुष्य पर्याय नष्ट हुई है यह पर्यायका उत्पादव्यय है । जीवको ध्रौव्य जानना ।

**एवं भावमभावं भावाभावं अभावभावं च ।**
**गुणपज्जयेहिं सहिदो संसरमाणो कुणदि जीवो॥२१**

पंचास्तिकाय पृ० ४५

अर्थ—पर्यायार्थिक नयकी विवक्षासे पंचपरावर्त्तनरूप संसारमें भ्रमण करता हुआ यह आत्मा देवादिक पर्यायोंको उत्पन्न करता है, मनुष्यादि पर्यायोंको नाश करता है, तथा विद्यमान देवादिक पर्यायोंके नाशका आरंभ करता है, और जो विद्यमान नहीं है मनुष्यादि पर्याय उनके उत्पादका आरंभ करता है ।